

गांधी—हरीभाई देवकरण जैनग्रंथमाला ।

४

आचार्यप्रवर श्रीमन्नेमिचंद्र सैद्धांतिकचक्रवर्तीविरचित

# गोम्मटसार ।

## ( जीवकांड-कर्मकांड )

श्रीमद्केशववर्णीकृत संपूर्ण जीवतत्त्वप्रदीपिका और ज्ञानमार्गणा पर्यंत अभयचंद्राचार्यकृत मंदप्रबोधिका

नामकी दो संस्कृत टीका

तथा पंडित टोडरमल्लजी कृत सम्यग्ज्ञानचंद्रिका नामकी हिंदीटीका एवं अर्थसंदृष्टि अधिकार सहित

जिसको

भारतीय जैनसिद्धांतप्रकाशिनी संस्थाके महामंत्री पन्नालाल बाकलीवालने

संस्थाके जैनसिद्धांतप्रकाशक ( पवित्र ) प्रेसमें छपाकर

प्रकाशित किया ।

संपादक—

पं० गजाधरलाल जैन, न्यायतीर्थ

और

श्रीलालजैन काव्यतीर्थ

---

मुद्रक—

श्रीलालजैन काव्यतीर्थ

जैनसिद्धांतप्रकाशक ( पवित्र ) प्रेस,

नं० ८ महेंद्रबोसलेन श्यामबाजार कलकत्ता।

# प्रस्तावना ।

सच्ची भक्ति उत्साह और प्रयत्नसे संसारमें कठिन भी कार्य सुलभ हो जाते हैं, जिन कार्योंकी आदिमें 'यह पूरा होगा या नहीं, इस शंकासे हृदय कंपित हो निकलता है, जिसकी लोकोत्तर कठिनतासे यह बात हृदयमें जच जाती है कि यह पूरा न होगा' वह भी सच्ची भक्ति उत्साह और प्रयत्नसे पूरा हो जाता है। पाठक! आज जिस महाशास्त्र श्रीगोम्मटसारजीको सनत मस्तक हो आपके कर कमलोंमें अर्पित करनेके लिये हम सन्नद्ध हुए हैं उसकी पूर्णतामें अनेक आपत्तियोंका संपात हुआ है। कभी कभी तो आपत्तियोंसे यहांतक चित्त घबडा गया कि इस कार्यको सर्वथा छोड दें परंतु सच्ची भक्ति उत्साह और प्रयत्नने वैसा न होने दिया। श्रीगोम्मटसारजीके प्रकाशनमें किन किन आपत्तियोंने अपना प्रबल जोर बांधा था हम उनका यहां दिग्दर्शन कराना आवश्यक समझते हैं।

दो संस्कृत टीका और स्वर्गीय श्रीमान् पं० टोडरमल्लजीकी भाषा टीका इन तीन टीकाओंके साथ श्रीगोम्मटसारजी शास्त्रका कितना परिमाण होता है यह बात श्रीगोम्मटसारजीके स्वाध्यायियोंसे छिपी नहीं है इसलिये एक तो इतना विशाल ग्रंथ, दूसरे युद्ध आदिके कारण कागजका अधिक तेजभाव, इसरूपसे बहुत खर्च साध्य यह कार्य दीख पडा। यदि उतना रुपया हो तो गोम्मटसारजीका प्रकाशन हो नहीं तो असाध्य ही सा था और मनमें गोम्मटसारजीके प्रकाशन की ठन ही गई थी इसलिये सबसे पहले तो गोम्मटसारजीके प्रकाशनमें द्रव्यकी ओरसे आपत्ति आई परंतु जो कार्य जैसा होता है उसकेलिये कारण भी वैसे ही आकर जुट जाते हैं। गोम्मटसारजीके प्रकाशनका विचार हृदयमें उदय ही हुआ था कि उसी समय संस्थाके संरक्षक हरीभाई देवकरण नामक प्रसिद्ध फार्मके मालिक दानवीर श्रीमान् सेठ हीराचंदजी रामचंदजीका शुभागमन कलकत्तेमें होगया और सतत परोपकाररत पंडित पन्नालालजी वाकलीवालके प्रस्तावसे श्रीमान सेठ साहबने गोम्मटसारजीके प्रकाशनार्थ १० हजारकी स्वीकारता देदी। बस फिर क्या था! गोम्मटसारजीको ५ खंडोंमें निकालनेकी भावनासे फी खंड पीछे दो हजार रूपया कागजकेलिये सेठ साहबसे लेना, छपाई आदिका खर्च संस्थासे करना यह निर्धारितकर श्रीगोम्मटसारके प्रकाशनका निश्चित विचार हो गया और द्रव्यकी ओरसे जो चिंता थी वह दूर हो गई।

इसप्रकार द्रव्यकी ओरसे जो आनेवाली आपत्ति थी वह जब दूर हो गई तो फिर हृदयमें यह चिंता हुई कि इतना रुपया लग जानेपर भी यदि गोम्मटसारजी खपे नहीं तो सब रकम अटक जायगी, फिर संस्थाका कार्य ही चौपट होजायगा। इसलिये गोम्मटसारजीके ग्राहक बनानेका उद्योग किया गया। संस्थाके संरक्षक श्रीमान् दानवीर सेठसाहबका भी यही [illegible] था कि पहिले ४०० ग्राहक बना लेना तब गोम्मटसारजीका

कार्य प्रारंभ करना इसलिये खूब उद्योग ग्राहकोंके बनानेका किया गया और सौभाग्यसे ४०० ग्राहक बन भी गये। इस प्रकार गोम्मटसारजी की जो खपतकी चिंता थी, ग्राहक बनजानेपर उससे भी मुक्त हो गये।

संस्थाके महामंत्री साहब पं० पन्नालालजीकी बडी प्रतिज्ञा थी कि और ग्रंथ तो लाचारीसे दूसरे प्रेसोंमे जैसे छपे ठीक ठाक हुआ परन्तु गोम्मटसारजी अब दूसरे अशुद्ध प्रेसोंमें न छपेंगे यह तो शुद्धतापूर्वक ही छपाना होगा, यह प्रतिज्ञा बडी टेढी आकर उपस्थित हो गई। जो बात अन्यत्र हो वह तो चाहैं कितनी भी तकलीफ भोगनी पडे अपने यहां की जासकती है किंतु दुनियां भरमें जो चीज है ही नहीं वह कहांसे लाई जाय? जहां जहां हिंदुस्थान या विलायतमें प्रेस हैं कोई भी शुद्ध नही, अच्छे अच्छे साइन्सकार भी प्रेसके शुद्ध होनेकी तरकीब बतलानेमें हैरान हैं, तब प्रेस शुद्ध कैसे किया जाय? कुछ समझमें नहीं आया। प्रेसके शुद्ध होनेकी एकप्रकारसे असंभवता जान तो हृदयमें यही भावना उदित होने लगी कि अब गोम्मटसारका प्रकाशन न हो सकेगा क्योंकि प्रेस शुद्ध हो जाय उसके बाद गोम्मटसारजीका कार्य प्रारंभ किया जाय। प्रेसके शुद्ध होनेकी कोई तजवीज ध्यानमें भरती नहीं फिर गोम्मटसार कैसे प्रकाशित हो सकता है?। पंडितजीको भी प्रेसके शुद्ध करनेकी बडी चिंता होगई। वे कई कलकत्तेके प्रसिद्ध २ तत्त्ववेत्ताओंसे मिले। प्रेसकी शुद्धताका कारण कोई भी पदार्थ निश्चित रूपसे वे भी न बता सके। संदिग्ध रूपसे जो उन्होंने बतलाया वह एक तो अशुद्ध निकला, तिसपर भी प्रयत्न करनेपर उससे कार्य नहीं चल सका। संस्थाका दूसरा कार्य होता रहा परन्तु प्रेसको शुद्ध न कर सकनेके कारण गोम्मटसारजीका कार्य करनेके लिये उत्साह न हो सका परन्तु प्रेसकी शुद्धताके लिये प्रयत्न बराबर जारी रहा आया।

प्रकृतिका यह सर्वमान्य नियम है कि शुभभावनासे जिस कार्यके करनेकेलिये कमर कसली जाती है उस कार्यको करनेकी प्रायः बुद्धि सूझही जाती है। हमलोगोंके पास 'शुद्ध प्रेस करही गोम्मटसारका प्रकाशन करेंगे नहीं तो न प्रेस करेंगे, और न गोम्मटसार छपायेंगे' इस प्रकार के विशुद्ध भावोंका अनुपम बल मोजूद था इसलिये हमें तरकीब सूझगई और संस्थाने निजका प्रेसकर गोम्मटसारके प्रकाशनका कार्य करना प्रारंभ करदिया।

प्रेसके अंदर बेलन अपवित्र पदार्थसे बनाने पडते हैं। हमने शुद्ध कपडेके बेलनोंकी तरकीब निकाल ली। अपवित्र पदार्थसे बेलनोंकी तयारीमें जो १) खर्च होता था उसकी जगह चार आने खर्च होते हैं। अपवित्र पदार्थोंसे बेलनकी तयारीमें दिनका दिन गायब होजाता है तिसपर भी बहुत क्लेश उठाना पडता है उसकी जगह कपडेसे बने बेलनमें सिर्फ १० मिनट खर्च होते हैं और किसीप्रकारका क्लेश नहीं सहना पडता। अपवित्र पदार्थसे बनाये गये रूलोंसे गरमीमें बडी तकलीफ सहनी पडती है। मारे गरमीके वे पिघल जाते हैं इसलिये कभी २ तो छपाईका कार्य भी रोकदेना पडता है किंतु कपडेसे बनाये गये बेलनोंमें यह कोई दिक्कत नहीं, शर्दी और गर्मीमें बराबर वे अपना काम देते रहते है सार यह है कि बेलनोंकी शुद्धताकी तरकीब निकल आनेसे एक बडी भारी कमीकी पूर्ति होगई और अहिंसात्मक धर्मके अंशको बहुत कुछ लाभ पहुंचा।

बहुतसे मनुष्योंका यह भी खयाल है कि स्याहीके अंदर अशुद्धता है परंतु यह उनका कोरा भ्रम ही है। स्याहीका नुस्का मंगाकर हमने खूब जांच करली है और सब लोगोंसे दरियाफ्त भी कर लिया है कि स्याहीके अंदर सब शुद्ध पदार्थोंका उपयोग होता है। हमें भी सुनासुनी बरा भ्रम होगया

था इसलिये घरमेंही स्याही बनानेका प्रबंध कर लिया था, बहुत दिन तक यह काममें ली थी, परंतु हमारे पास काफी जगह न होनेके कारण और उसके मिलानेकी कल न होनेके कारण बडी असुविधा हो गई इस लिये उसका कार्य स्थगित कर दिया। अब किसी जगहका प्रबंध होने पर स्याही पीसनेकी कल लेली जायगी और घरमें ही स्याही तयारकी जायगी। जब वेलन सरीखे प्रेसके अंश शुद्ध कर लिये गये तब अन्य कोई बातकी कठिनता नहीं मालूम पड सकती। अस्तु। भारतीयजैनसिद्धान्तप्रकाशनी संस्थाका पवित्र प्रेस खुल गया। उसमें ब्राह्मण क्षत्री वैश्य जातिके कर्मचारियों की भी योजना करली एवं गोम्मटसारके प्रकाशनका कार्य करना प्रारम्भ कर दिया गया इसप्रकार गोम्मटसार के प्रकाशनमें प्रेसकी विशुद्धतारूपी जबर्दस्त आपत्ति जो आ अटकी थी, सच्ची भक्तिकी कृपासे वह भी दूर होगई।

गोम्मटसारजीके प्रकाशन की सामग्रीकी योजनाके समय कुछ लोगोंका मत विरुद्ध था। उन्होंने संस्थाके संरक्षक श्रीमान् सेठसाहबको भी सुझाया कि गोम्मटसारजीके प्रकाशनसे कोई लाभ न होगा। व्यर्थ रुपया अटक जायगा। दूसरे रूपमें गोम्मटसारजी छपगया है। संस्थासे प्रकाशित गोम्मटसारजीको कोई भी लेना स्वीकार न करेगा। इधर हमारे पास भी नहीं छपवानेकी सम्मतिके पत्र आये परंतु अब वे महाशय निष्पक्षभावसे विचारलें कि केवल मूलार्थ गोम्मटसारका महत्त्व था कि इन दो विशाल संस्कृतटीकाओंके साथ और स्वर्गीय श्रीमान् पं० टोडरमल्लजीकी भाषाटीकाके साथ प्रकाशित गोम्मटसारका महत्त्व है! संसार जब गणित शास्त्रका भक्त बना हुआ है और गोम्मटसारजीमें गणितशास्त्रके आधारपर पदार्थोंकी सिद्धिकी योजना की गई है तब केवल गाथा और उसके मामूली अर्थसे कभी ग्रंथका महत्त्व नहीं पड सकता। विशाल संस्कृतटीका और भाषाटीकाओंके साथही उसका महत्त्व पडसकता है, इसलिये गोम्मटसारजीका इसरूपमें प्रकाशित होना ही परमावश्यक था।

गोम्मटसारजीका विषय कितना कठिन है विद्वानोंसे यह बात छिपी नहीं है अन्य विषय तो कुछ कुछ समझमें जल्दी भी आजाता है परंतु अर्थ संदृष्टि और अंकसंदृष्टिके साथ गणितके आधारपर जिस पदार्थकी सिद्धि की गई है वह सर्वथा ही कठिन जान पडता है क्योंकि इससमय संदृष्टियोंका प्रचार प्रायः लुप्तसा होगया है। श्रीमान् पं० टोडरमल्लजीके समय में संदृष्टियोंके परिज्ञानकी बहुत ही हीन अवस्था होचुकी थी तथापि यह उन्ही पवित्रात्माकी क्षयोपशम शक्तिमें सामर्थ्य थी कि इसप्रकार ग्रंथराज श्रीगोम्मटसारजीकी विशाल भाषाटीका उन्होने निर्माण करदी। इसलिये गोम्मटसारजीकी यह लोकोत्तर कठिनता देख एकदम चित्त दहल गया और चित्तमें पक्का श्रद्धान होगया कि गोम्मटसारजीका प्रकाशन करना अपनी शक्तिके वाहिर है। परन्तु "पूज्य आत्मा पंडित टोडरमल्लजीने कर्मकांड और जीवकांडकी अंक संदृष्टि तो जहां संस्कृत टीकामें थी वहीं भाषामें रखदी है परन्तु कठिनता जान अर्थ संदृष्टि संस्कृत टीकाके अनुसार न रखकर जुदी संदृष्टि अधिकारमें रक्खी है और अपनी ओर से खूब खुलासाकर विषय साफ करदिया है" हमने संदृष्टि अधिकारको देखा। उसमें संदृष्टियोंका स्वरूप देखकर और संस्कृतटीकासे उसे मिलान करनेपर बहुत कुछ विषय हमारी समझमें आने लगा। हमें विश्वास होगया कि अब हम गोम्मटसारजीका कुछ काम कर सकेंगे। वस! हमने संदृष्टि अधिकारोंका आलोडन करडाला और उसकी कृपासे गोम्मटसारजीके संपादनका कार्य करने लगे।

गोम्मटसारजीके प्रकाशनमें अधिकव्यय और परिश्रमका भान पहिले ही होचुका था इसलिये अधिक प्रतियोंका जुटाना ही लाभदायक समझा गया था। प्रतियोंके संकलनमें बडा कष्ट हुआ तथापि कई प्रति भाषाकी और कई प्रति संस्कृतटीकाके आधारसे गोम्मटसारजीका प्रकाशन किया गया है। इसके सिवा हमलोगोंपर कई भयंकर विपत्तियोंकी वेदनासे कितनेही समय हमारे चित्तमें घबडाहट होगई परन्तु सच्ची भक्तिने हमें अपने कर्तव्यकार्यसे विचलित नहीं होने दिया अस्तु 'श्रेयांसि बहुविघ्नानि' इस नियमानुसार उत्तमकार्योंमें आपत्ति और विघ्नोंका आना स्वाभाविक बात है। परन्तु उत्तमकार्योंकी सच्चीभक्ति और श्रद्धासे विघ्नोंको निष्फल ही होना पड़ता है। महाशास्त्र श्रीगोम्मटसारजीके प्रकाशनका कार्य परमोत्तम कार्य था इसलिये उसकी सच्ची भक्तिसे विघ्नोंका संहार होगया और पाठकोंके कर कमलोंमें महाशास्त्र श्रीगोम्मटसारजीके समर्पणकेलिये आज हम उपस्थित हैं।

इस गंभीर ग्रंथके संपादनमें हमें बहुतसी बातोंका परिज्ञान नहीं हुआ। बहुतसे संदृष्टियोंके यंत्र हमें संदृष्टि अधिकारमें नहीं मिले इसलिये जो बात हमारी समझमें आगई उसमें तो यथासाध्य सावधानी रक्खी है और जो बात हमारी समझमें नहीं आई वह तीन किंवा चार प्रतियोंसे अच्छी तरह मिलाकर उनके पाठके अनुसार प्रकाशित की है और मिलानेमें दो दो वार मिलाकर पूर्ण सावधानी रक्खी गई है।

हमारा विचार था कि हम संक्षेपमें अर्थ संदृष्टियोंके चिन्होंका कुछ खुलासा करदें परन्तु संदृष्टिअधिकारमें पूज्यात्मा श्रीमान् टोडरमल्लजी ने संदृष्टियोंके चिह्न और स्वरूप भलेप्रकार समझा दिये हैं। इसलिये जो नवीन पाठक गोम्मटसारजीका अवलोकन करना चाहें वे सबसे पहिले संदृष्टि अधिकारका अवलोकन करलें पीछे गोम्मटसारजीका स्वाध्याय करना प्रारम्भ करें। अर्थ संदृष्टि अधिकारमें वर्णित संदृष्टियोंके स्वरूपके अवलोकनसे संस्कृत टीकामें वर्णित अर्थ सदृष्टियोंके स्वरूपका भलेप्रकार परिज्ञान होता चला जायगा।

महाशास्त्र श्रीगोम्मटसारजीके बडे बडे दो भाग हैं जीवकांड और कर्मकांड। जीवकांडकी पृष्ठसंख्या जुदी रक्खी गई है और उससे संबंध रखनेवाले अर्थ संदृष्टि अधिकार विषयसूची सूत्रसूची आदि भी जुदे जुदे रक्खे हैं। इसी प्रकार कर्मकांडकी भी पृष्ठ संख्या जुदी है और उससे संबंध रखनेवाले अर्थ संदृष्टि आदि अधिकार भी जुदे जुदे हैं। पाठकोंकी इच्छा है चाहें वे एक साथ सबको रक्खें चाहें जुदे जुदेकर दोनों कांड रक्खें।

यह श्रीगोम्मटसारजी महाशास्त्र दो संस्कृत टीका और एक भाषा टीका इसप्रकार तीन टीकाओंके साथ प्रकाशित है। पहिली टीकाका नाम जीवतत्त्वप्रदीपिका है और उसके निर्माता प्रखर विद्वान केशववर्णी हैं। दूसरी टीका मन्दप्रबोधिका है उसके निर्माता श्रीमान् अभयचन्द्र सिद्धांत चक्रवर्ती हैं और तीसरी टीकाका नाम सम्यग्ज्ञान चंद्रिका है और उसके कर्ता श्रीमान् पं० टोडरमल्लजी हैं। इनमें जीवतत्वप्रदीपिका और सम्यग्ज्ञानचंद्रिका ये दोनों टीका पूरी हैं। मंद प्रबोधिका टीका अधूरी है, जीवकांड ३८३ गाथा ही तक है क्योंकि यह किसी कारणसे यहां पूरी हो गई है टीकाके अंतमें यह लिखा है कि "श्रीमदभयचन्द्रसैद्धांतचक्रवर्तिविहितव्याख्यानं विश्रांतमिति कर्णाटवृत्त्यनुरूपमयमनुवदति" अर्थात् श्रीमान् अभयचन्द्रसिद्धांतचक्रवर्ति द्वारा रचा हुआ व्याख्यान समाप्त हुआ अब कर्णाटक वृत्तिके अनुसार लिखा जाता है। इसलिये मन्द प्रबोधिका टीका हमने वहीं समाप्त करदी है। यद्यपि हमारे पास जो प्रति है उसमें मन्द प्रबोधिका पूरी टीका है तथापि उसका

विषय और जीवतत्वप्रबोधिकाका विषय देखनेपर कुछ भी विशेष नहीं दीख पडा। ठीक भी है—श्रीमच्चामुण्डरायकृत गोम्मटसारकी सर्वांग सुंदर एक कनडीमें टीका है। मन्द प्रबोधिका जिसने पूरी की है उसने यह प्रतिज्ञा की है कि अब कर्णाटक वृत्तिके अनुसार लिखा जाता है और जीवतत्वप्रदीपिकाके कर्ता श्रीमान् केशववर्णीका भी यह वचन है कि 'वक्ष्ये कर्णाटवृत्तितः' अर्थात् गोम्मटसारकी जो मैं टीका बनाऊंगा कर्णाटक वृत्तिके अनुसार बनाऊंगा इसलिये जब दोनोंही टीकाओंका विषय एक है कुछ भी फेर फार नहीं तब मन्दप्रबोधिकाका प्रकाशन करना अनुचित था। हां! जहां जहां हमें मन्दप्रबोधिकामें विशेष मालूम पडा है वहां वहां हमने टिप्पणीमें खुलासा रूपसे लिख दिया है। हमारे पास जो पूना डेकिन कालेजसे प्रति आई थी उसके अग्र–भागमें जो पत्र थे वह कोई अन्य ही टीकाके थे पर उसका कुछ ही अंश था और जीवतत्वप्रदीपिकासे कुछ विशद न थी। पता नहीं, उस टीकाके निर्माता कौन विद्वान थे?

गोम्मटसारजीका जिस समय कार्य प्रारंभ हुआ था सबसे प्रथम गोम्मटसारजीकी मन्द प्रबोधिका टीका और जीवकांडका संदृष्टि अधिकार इसप्रकार दो प्रति हमें परम सज्जनोत्तम बाबू बद्रीदासजी बिजनोरकी कृपासे प्राप्त हुई थीं जो प्रायः शुद्ध थीं। उसके बाद संस्थाके संरक्षक श्रीमान सेठ हीराचन्दजी रामचन्दजी गांधीकी कृपासे डेकिन कालेज पूनासे समस्त जीवतत्वप्रदीपिकाकी प्रति प्राप्त हुई थी जो अधिक अशुद्ध थी। उसके बाद जीवतत्वप्रदीपिकाकी पूरी प्रति मित्रवर पंडित इन्द्रलालजी शास्त्री जयपुरसे और एक प्रति जीवकांडतककी स्वर्गीय मित्रवर गणेशलालजी गोधा जयपुरसे प्राप्त हुई थी जो दोनों प्रति शुद्ध थीं। उसके बाद जीवकांडतक जीवतत्व प्रदीपिका संस्कृत टीकाकी १ प्रति कारन्जासे श्रीयुक्त पं० बंशीधरजी शास्त्री न्यायतीर्थ की कृपासे प्राप्त हुई थी जो प्राचीन और शुद्ध थी। उसके बाद एक प्रति भाषा टीकाकी लब्धिसार पर्यंत और एक प्रति मन्दप्रबोधिका संस्कृतटीकाकी संपूर्ण हमें जैनसिद्धांतभवन आराके मंत्रीमहोदय बाबू सुपार्श्वदासजी गुप्त बी० ए० की कृपासे प्राप्त हुई। संस्कृत प्रति तो अत्यंत प्राचीन और शुद्ध थी ही परन्तु भाषा प्रति बडी ही भव्य और दर्शनीय थी। उसके यंत्रोंकी रचना और अक्षरोंकी खुबसूरती बडी ही मनोहारिणी थी, विशेष कहांतक कहा जाय इस विशुद्ध प्रतिकी कृपासे श्रीगोम्मटसार बहुत अंशोमें शुद्ध प्रकाशित हुआ होगा। उसके बाद हमें प्रारंभसे लब्धिसार पर्यंत एक प्रति श्रीमान् सेठ रावजी सखाराम देशी मंत्री मा० दि० जैन परीक्षालय शोलापुरकी कृपासे प्राप्त हुई जो प्रायः शुद्ध थी। उसी समय एक भाषा प्रति जीवकांडतक मित्र गणेशलालजी गोधाकी कृपासे प्राप्त हुई थी। इतनी प्रतियोंके आधारसे श्रीगोम्मटसारजीका संपादन हुआ है। जिन उपर्युक्त महाशयोंने प्रतियोंके भेजनेमें कष्ट उठाकर श्रीगोम्मटसार सरीखे पवित्र और कठिन कार्यमें सहायता दी है और हमारे साथ सौजन्यका परिचय दिया है, हम उनके परम आभारी हैं।

सबसे प्रथम वृहद् गोम्मटसारजीके प्रकाशनका समाचार पाते ही परम सज्जनोत्तम श्री युक्त डा० गिरधरलालजी अहमदाबादने अत्यंत हर्ष प्रगट किया। उत्साहवर्धक बहुतसे हमारे यहां पत्र भेजे एवं गोम्मटसारकी ४०० ग्राहक संख्याकी पूर्तिकेलिये बलवान प्रयत्न चालू देख फौरन लिख दिया कि यदि ४०० ग्राहकोंकी पूर्तिमें कमी जान पडे तो ग्राहक श्रेणीमें २१ प्रतियोंका ग्राहक मुझे बना लेना इसलिये उक्त डाक्टर साहबकी इस अनुपम सहानुभूतिका संस्था विशेष आभार मानती है। गोम्मटसारजीके प्रकाशनका शुभ संवाद सुन बिजनोर निवासी श्रीमान् बाबू

बद्रीप्रसादजीने भी परम हर्ष प्रगट किया। गोम्मटसारजीके जल्दी प्रारंभ कर देनेकी वार वार प्रेरणाकी। प्रतियां भी शीघ्र भेज दीं इसलिये उक्त बाबू साहबकी प्रेममय सहानुभूतिकी भी संस्था अधिक आभारी है। गोम्मटसारजीके प्रकाशनका शुभ संवाद पाते ही धर्मभूषण ब्रह्मचारी शीतलप्रसादजीने परम हर्ष प्रगट किया। ग्राहक संख्यापर ही गोम्मटसारजीका प्रकाशन समझ बडे विस्तारसे जैनमित्रमें नोट प्रकाशित किया और जल्दी ग्राहक होनेकी बडी उग्रतासे प्रेरणाकी जिससे ग्राहकोंकी पूर्ति बहुत ही शीघ्रतासे हुई तथा प्रथम खण्ड गोम्मटसारजीके प्रकाशित होते ही बडी विस्तारसे समालोचना की। ब्रह्मचारीजीकी इस परमोपकारिणी सहानुभूतिकी संस्था अत्यंत आभारी है। और भी सज्जनोंने गोम्मटसारजीके प्रकाशनमें सहायता रूपसे जो हमारे ऊपर कृपा की है और विघ्न उपस्थितकर गोम्मटसारजीके प्रकाशनमें उग्रता पूर्वक जोश उत्पन्न किया है उनकी भी संस्था अत्यन्त आभारी है।

गोम्टसारके प्रकाशनमें यद्यपि हमने कई आपत्तियोंका उल्लेख किया है पर द्रव्यकी ओरसे आनेवाली आपत्तिसे बलवान आपत्ति कोई न थी फिर भी थोडी द्रव्य हो तो उसका आयोजन कहींसे न कहींसे करभी लिया जाय किंतु गोम्मटसारजीके प्रकाशनके लिये प्रचुर द्रव्य की आयोजना कहांसे की जाय? इसलिये सबसे अधिक धन्यवादके पात्र हरीभाई देवकरण नामक प्रसिद्ध फार्मके मालिक दानवीर श्रीमान् सेठ हीराचंद रामचंदजी हैं जिनकी कृपासे महाशास्त्र श्रीगोमटसारसरीखे दुःसाध्य कार्यका जीर्णोद्धार होगया। उन्हींकी कृपासे और विपुल सहायतासे आज भारतीय जैनसिद्धान्तप्रकाशनी संस्था सुलभ लागतपर उत्तमोत्तम ग्रन्थ प्रदान कर जैनधर्मका परम उपकार कर रही है और सदा करती जायगी। हमारी यह पवित्र कामना है कि इस प्रकार लोकोत्तर दान देनेवाले श्रीमान दानवीर सेठ साहब चिरंजीव रहें और इसप्रकार अपने कठिन परिश्रमसे उपार्जित लक्ष्मीका समीचीन दान देकर इस परम पावन जैन धर्मकी उन्नतिमें सहायी बने रहें। इन्हीं श्रीमान् सेठ साहबकी द्रव्यकी सहायतासे लब्धिसार व क्षपणासार नामक विशालग्रंथोंका कार्य बडे जोर से चल रहा है थोडेदिन बाद उनका भी पाठकोंको दर्शन होगा।

अंतमें हम यह निवेदन कर कि महाशास्त्र श्रीगोम्मटसारजीका विषय परम गहन हैं। भगवान श्रुतकेवलिके समान श्रीनेमिचंद्र सिद्धांत चक्रवर्तीके वचनोंका तात्पर्य समझना तो दूर रहा उनके वचनोंके विशुद्धरूपसे उच्चारण करने में भी हम सर्वथा असमर्थ हैं। परम विज्ञानी महात्मा टोडरमल्लजीकी भाषा समझनेका भी हमें ज्ञान नहीं तथापि इस महान शास्त्रके संपादन करनेकेलिये जो हमने साहस किया है वह हमारा दुस्साहस और धृष्टताही है। यद्यपि प्रतियोंके अक्षरोंसे अक्षर मिलानेमें विशेष प्रमाद नहीं हुआ है तथापि अज्ञानजन्य प्रमाद तो अवश्य ही होना माना जायगा इसलिये संभव है इस विशाल किंतु गहन ग्रंथमें हजारों जगह त्रुटियां और अशुद्धियां रहगई होंगी इस लिये विद्वान पाठकोंसे सनत मस्तक हो अभ्यर्थना है कि वे अज्ञानसे होनेवाली अशुद्धियोंको शुद्ध कर पढें और पढावें एवं अज्ञान अन्य अशुद्धियोंके शुद्ध करनेमें असमर्थतासे लाचारी जान हमें क्षमा प्रदान करें। बस विद्वानोंसे इतनाही निवेदन करना पर्याप्त है।

विद्वानोंके अनुचर—

गजाधरलाल जैन,

श्रीलाल जैन।

# भगवान् नेमिचंद्रसिद्धांतचक्रवर्ती और श्रीगोम्मटसारजी।

पाठक! जो विशाल ग्रंथ आपके सामने विराजमान है उसके रचयिता प्रातः स्मरणीय भगवान नेमिचंद्र सिद्धांतचक्रवर्ती हैं। ये पूज्यात्मा कब हुए? यद्यपि इसबातका निर्णायक कोई भी पुष्ट प्रमाण नहीं है तथापि यहां वहां से देख दाखकर जो निश्चय किया है यहां हम उसका उल्लेख किये देते हैं।

श्रीचामुंडराय भगवान नेमिचंद्र सिद्धांतचक्रवर्ती को अपना गुरु मानतेथे और उनके गुणोंके परम श्रद्धालु थे। भगवान नेमिचंद्र सिद्धांत चक्रवर्तीकी भी श्रीचामुंडराय पर अलौकिक कृपा थी– वे श्रीचामुण्डराय पर विशेष–धर्मात्मा होनेके कारण अत्यंत हित रखते थे इसलिये गोम्मटसारजीके अंतमें प्रशस्ति लिखते समय भगवान नेमिचंद्र सिद्धांतचक्रवर्तीने श्रीचामुंडरायका कई गाथाओंमें अभिवादन किया है उनमें महत्वपूर्ण तीन गाथाओंका हम यहां उल्लेख किये देते हैं।

गोम्मटसंगहसुत्तं गोम्मटसिहरुवरि गोम्मटजिणो य।
गोम्मटरायविणिम्मियदक्खिणकुक्कुडजिणो जयउ॥ ९६८॥

अर्थात्—गोम्मटसार संग्रहसूत्र गोम्मट शिखरके ऊपर चामुंडराय राजाकरि बनवाये जिनमंदिरमें विराजमान एक हाथ प्रमाण इन्द्र नील मणिमय नेमिनाथनामा तीर्थंकर देवका प्रतिबिंब तथा उसी चामुंडराय करि निर्मापित लोकमें रूढिकरि प्रसिद्ध दक्षिण कुक्कुटनामा जिनका प्रतिबिंब जयवंत प्रवर्तो।

जेणुब्भियथंभुवरिमजक्खतिरीटग्गकिरणजलधोया।
सिद्धाण सुद्धपाया सो रायो गोम्मटो जयउ॥ ९७१॥

अर्थात् जिसके चैत्यालयमें खडे खंभोंके ऊपर स्थिर जो यक्षकी मूर्तियां हैं उनके मुकुटके आगेके भागकी किरणोंरूप जलसे सिद्ध परमेष्ठियोंके आत्मप्रदेशोंके आकार रूप शुद्ध चरण धोये हैं ऐसा चामुंडराय जयको पाओ।

गोम्मटसुत्तल्लिहणे गोम्मटरायेण जा कया देसी।
सो राओ चिरकालं णामेण य वीरमत्तंडी॥ ९७२॥

अर्थात् गोम्मटसार ग्रंथके गाथासूत्र लिखनेके समय गोम्मटराय–चामुंडराय ने देशीभाषा अर्थात् कर्णाटकवृत्ती बनाई है वह वीर मार्तंड नामसे प्रसिद्ध चामुंडरायं बहुतकालतक जयवंत प्रवर्तो।

इतना ही नहीं एक दंतकथासे यह भी प्रसिद्ध है कि गोम्मटसारजीका उदय भी श्रीचामुंडरायके ही निमित्तसे हुआ था इसलिये यह बात सर्वमान्य और निःशंकित है कि पूज्यात्मा भगवान श्रीनेमिचंद्र सिद्धांतचक्रवर्ती और महापुरुष श्रीचामुंडराय दोनों ही समान कालीन थे।

बाहुबलिचरितमें श्रीचामुंडरायके विषयमें यह लिखा हुआ है—

कल्यब्दे षट्शताख्ये विनुतविभवसंवत्सरे मासि चैत्रे
पंचम्यां शुक्लपक्षे दिनमणिदिवसे कुंभलग्ने सुयोगे।
सौभाग्ये मस्तनाम्नि प्रकटितभगणे सुप्रशस्तां चकार
श्रीमच्चामुंडराजो वेल्गुलनगरे गोम्मटेशप्रतिष्ठां ॥ ५५ ॥

अर्थात् कल्की–शंक (?) संवत् ६०० में चैत्रशुक्ल ५ मी रविवारके दिन श्रीचामुंडरायने श्रीगोम्मटस्वामीकी प्रतिष्ठा की। जब यह बात सर्वमान्य और निश्चित है कि भगवान नेमिचंद्र सिद्धान्तचक्रवर्ती और श्रीचामुण्डराय समकालीन हैं। तब जो संवत् श्रीचामुण्डरायका होगा वही श्रीमान् नेमिचंद्र सिद्धांत चक्रवर्तीका है, बाहुबलि चरितके अनुसार श्रीचामुण्डरायका समय शकसंवत् ६०० तदनुसार वि० सं० ७३५ है। वही भगवान नेमिचन्द्रका है। पं० जवाहरलालजी शास्त्रीनेभी भगवान नेमिचन्द्र सिद्धांतचक्रवर्तीका समय शकसंवत् ६०० (वि० सं० ७३५) ही लिखा है।

यदि इस कथनकी तुलना हम दूसरे दूसरे प्रमाणोंके आधारसे करते हैं तो बलवान बाधा आकर उपस्थित हो जाती है क्योंकि संस्कृत छंदोबद्ध भुजबलि (बाहुबलि गोम्मट) चरित्रमें जो कथा लिखी है उससे श्रीअजितसेनाचार्य तथा श्रीचामुण्डरायकी समान कालीनता सिद्ध होती है जो श्रीनेमिचन्द्र सिद्धांत चक्रवर्तीके उपरि निर्धारित समयमें बाधा डालती है। वह कथा इस प्रकार है—

द्रविड देशमें एक मथुरा नामकी नगरी थी जो प्राचीन शास्त्रोंमें दक्षिण मथुरा और आजकलकी भूगोलके अनुसार मदुरा नामसे प्रसिद्ध है। वहां—

श्रीदेशीयगणाब्धिपूर्णशशभृच्छ्रीसिंहनंदिव्रति-
श्रीपादाम्बुजयुग्ममत्तमधुपः सम्यक्त्वचूडामणिः।
श्रीमज्जैनमताब्धिवर्धनसुधामूर्तिर्महीमंडले
रेजे श्रीगुणभूषणो बुधनुतः श्रीराजमल्लो नृपः ॥ बाहुबलिचरित ॥

इस श्लोकके अनुसार देशीयगणके स्वामी श्री सिंहनंदी आचार्यके चरणकमलोंका सेवक गंगवंशतिलक श्रीराजमल्ल नामका राजा था उसका

तस्यामात्यशिखामणिः सकलवित्सम्यक्त्वचूडामणि—

[illegible]

अमसत्रियवैश्यशुक्तिसुमखि: कीर्त्योघमुक्तामणिः ।

पादन्यस्तमहीशमस्तकमणिश्चामुंडभूपोऽग्रणीः ॥

इस श्लोकके अनुसार श्रीचामुंड नामका राजा महा अमात्य ( बडामंत्री ) था । एक दिन श्रीचामुंड मंत्रीके साथ महाराज राजमल्ल सभामें विराजमान थे कि एक सेठ सभामें आया और प्रणामपूर्वक महाराजसे उसने यह समाचार कहा—

उत्तर दिशामें एक पोदनपुर नगर है । वहां बाहुबलि स्वामीकी कायोत्सर्ग प्रतिबिम्ब है जो भरत चक्रवर्ती द्वारा स्थापित है और जिसकी प्रसिद्धि वर्तमानमें गोम्मट नामसे है । यह पवित्र वृत्तांत सुनते ही महाराज राजमल्ल और मंत्री श्रीचामुंडको परम आनंद हुआ । बाहुबली भगवानकी प्रतिबिम्बको भाव नमस्कार कर श्रीचामुंड अपने घर गये और अपनी माता कालिकासे सारा वृत्तांत कह सुनाया ।

इस पवित्र वृत्तांतसे माता कालिकाको भी परमानंद हुआ । वह अपने पुत्र श्रीचामुंडके साथ जिन मंदिरमें गई । भगवान जिनेंद्रकी स्तुति की और पश्चात् अपने गुरु ( अजितसेन ) के गुरु श्रीसिंहनंदी आचार्यको नमस्कार किया । उसके बाद—

पश्चात्सोऽजितसेनपंडितमुनिं देशीगणाग्रेसरं स्वस्याधिप्यसुखाब्धिवर्धनशशिश्रीनंदिसंघाधिपं ।

श्रीमद्भासुरसिंहनंदिमुनिपाङ्घ्रयम्भोजरोलम्बकं चानम्य व्यवदत्सुपौदनपुरीश्रीदोर्वलेर्वृत्तकं ॥

इस प्रकार देशीयगणके प्रधान श्रीअजितसेन मुनिको नमस्कार कर श्रीचामुंडने श्रीबाहुबलिके प्रतिबिंबका वृत्तांत कहा । इत्यादि ।

केवल इस कथाहीसे अजितसेन और श्रीनेमिचन्द्रसिद्धांतचक्रवर्तीकी समानकालीनता सिद्ध नहीं होती, स्वयं भगवान नेमिचन्द्रसिद्धांतचक्रवर्तीने भी श्रीअजितसेनका उल्लेख किया है और उन्हें चामुण्डरायका गुरु वतलाया है जैसा कि—

जिम्हि गुणा विस्संता गणहरदेवादिइड्ढिपत्ताणं ।

सो अजियसेणणाहो जस्स गुरू जयउ सो राओ ॥ कर्म० गो० ९६६

अर्थात्— जिनमें बुद्ध्यादि ऋद्धिप्राप्त गणधर देवादि मुनियोंके गुण विश्राम पाकर ठहरे हुए हैं अर्थात् गणधरादिकोंके समान जिसमें गुण हैं ऐसा अजितसेन नामा मुनिनाथ जिसका व्रत ( दीक्षा ) देनेवाला गुरु है वह चामुंडराय सर्वोत्कृष्टपने जय पावो । और भी—

अज्जज्जसेणगुणगणसमूहसंधारि अजियसेणगुरू ।

भुवणगुरू जस्स गुरू सो राओ गोम्मटो जयउ ॥

अर्थात्— जिसके गुरु अजितसेन नाथमें ऋद्धिप्राप्त गणधर देवादिकोंके गुण पाये जाते हैं, आचार्य श्रीआर्यसेनके अनेक गुणोंके समूह

को धारण करनेवाले तथा तीन लोकके गुरु अजितसेन गुरु जिसके गुरु हैं वह श्री चामुंडराय राजा जयवन्त रहो। तथा यह भी निश्चय ही है कि बाहुवलि चरितमें जिन अजितसेनका उल्लेख है और गोम्मटसारमें जिनका उल्लेख है वे दोनों अजितसेन एक ही हैं। अस्तु।

ये अजितसेन कब हुए हैं? इस वातका पता श्रवणबेलगोलाके एक शिलालेखके इन पद्योंसे मिलता है—

गुणाः कुंदस्पन्दोड्डमरसमरा वागमृतवाःप्लवप्रायः प्रेयः प्रसरसरसा कीर्तिरिव सा।
नखेंदुज्योत्स्नांघ्रेर्नृपचयचकोरप्रणयिनी न कासां श्लाघानां पदमजितसेनो व्रतिपतिः॥

यह शिला लेख करीब ग्यारहवीं शदीका खुदा हुआ है इससे मालूम होता है श्रीअजितसेन स्वामी ग्यारहवीं सदीके पूर्व हुए हैं और उसी समय श्रीचामुंडराय भी हुए हैं। इसलिये जब श्रीचामुंडरायका समय ग्यारहमी सदी निश्चित होता है तब उनके समकालीन भगवान नेमिचंद्रका भी समय यही निश्चित होना चाहिये इसलिये पहिले बाहुवलि चरितके अनुसार जो शक सं ६०० और वि० सं० ७३५ लिखा है उसमें संदेह आकर उपस्थित हो जाता है।

पं० नाथूरामजी प्रेमीने जो चन्द्रप्रभ चरितकी भूमिका लिखी है उसमें उन्होंने श्रीचामुंडरायके परिचयमें लिखा है कि 'कनडी भाषाके प्रसिद्ध कविरत्नने शक संवत् ९१५ में पुराण तिलक नामक ग्रंथकी रचना की है और उसमें अपनेको रकस गंगराजका आश्रित वतलाया है। श्रीचामुण्डरायकी भी अपने पर विशेष कृपा रखनेका वह जिक्र करता है' इससे पुराण तिलकके आधारसे यह जान पड़ता है कि शक संवत् ९१५ या विक्रम सं० १०५० के लगभग ही श्रीचामुंडराय और अजितसेन स्वामी हुए हैं।

गोम्मटसारकी श्रीचामुण्डरायकृत एक कर्णाटकवृत्ति श्रीनेमिचन्द्रसिद्धांतचक्रवर्तीके समक्ष ही बन चुकी थी। उसीके अनुसार श्रीकेशववर्णीकृत संस्कृत टीका भी है उसकी आदिमें यह लिखा है—

'श्रीमदप्रतिहतप्रभावस्याद्वादशासनगुहाभ्यंतरनिवासिप्रवादिसिंधुरसिंहायमान–सिंहनंदिमुनीन्द्राभिनन्दितगंगवंशललाम–राजसर्वज्ञाद्यनेकगुणनामधेयभागधेय–श्रीमद्राजमल्लदेवमहीवल्लभमहामात्यपदविराजमान–रणरंगमल्लासहायपराक्रम–गुणरत्नभूषण–सम्यक्त्वरत्ननिलयादिविविधगुणनामसमासादितकीर्तिकांत–श्रीमच्चामुंडरायप्रश्नावतीर्णैकचत्वारिंशत्पदनामसत्त्वप्ररूपणद्वारेणाशेषविनेयजननिकुरंबसंबोधनार्थं श्रीमन्नेमिचंद्रसैद्धान्तिकचक्रवर्ती समस्तसैद्धान्तिकजनप्रख्यातविशदयशाः विशालमतिरसौ भगवान् गोम्मटसारपंचसंग्रहप्रपंचमारचयंस्तदादौ निर्विघ्नतः शास्त्रपरिसमाप्तिनिमित्तं देवताविशेषं नमस्करोति।

राज (च) मल्ल और रक्कस गंगराज ये दोनों ही भाई थे। उपर्युक्त गोम्मटसारकी पंक्तियोंसे स्पष्ट है कि राजमल्ल श्रीचामुंडराय तथा भगवान नेमिचन्द्र सिद्धांतचक्रवर्ती तीनों ही समकालीन हैं। इसलिये राजमल्लका समय विक्रम की जब ग्यारहवीं शदी निश्चित की जाती है तब वही समय श्रीचामुंडराय और नेमिचंद्र सिद्धांतचक्रवर्तीका भी होना चाहिये।

यहां पर विचारणीय बात यह उपस्थित होजाती है कि बाहुवलि चरितसे भगवान नेमिचंद्र सिद्धांतचक्रवर्तीका समय शक संवत् ६००

तदनुसार वि० सं० ७३५ सिद्ध होता है और पुराण तिलकके आधारसे शक सं० ९१५ या वि० सं० १०५० सिद्ध होता है तब किसका लेख प्रमाण माना जाय ? यदि यह कहा जाय कि पुराण तिलकके आधारसे भगवान नेमिचंद्र सिद्धांतचक्रवर्तीका समय शक सं० ९१५ या वि० सं० १०५० सिद्ध होता है तथा अजितसेनाचार्यके समयका द्योतक श्रवणबेलगोलाके एक शिलालेखका ' गुणाः कुन्दस्पन्द० ' यह जो श्लोक उद्धृत किया गया है उससे श्रीअजितसेनके समकालीन श्रीचमुंडरायका समय ग्यारहवीं शदीसे पूर्व निश्चित होता है वही समय श्रीचामुंडरायके समकालीन भगवान नेमिचन्द्र सिद्धांतचक्रवर्तीका सिद्ध होता है जो प्रायः पुराणतिलकमें उल्लिखित नेमिचंद्रजी के समयके साथ मिल जाता है इसलिये इन दोनों प्रमाणोंका प्रायः एक ही प्रमेय हो जानेसे नाथूरामजी प्रेमीने जो भगवान नेमिचन्द्रका समय शक सं० ९१५ वि० सं० १०५० लिखा है वह युक्त हो सकता है सो ठीक नही क्योंकि पं० जवाहरलालजी शास्त्रीने मलवार कार्टर्लीरिव्यूमें थामस सी राईस द्वारा लिखित ' कर्णाटकमें जैनियोंका निवास ' नाम लेखके आधारसे विल्लाल वंशके स्थापक श्रीचामुंडरायका राज्य सन् ७१४ ईस्वी लिखा है उन्हीं शास्त्रीजीने मराठी भाषाके ' तत्त्व प्रसारक ' नामक समाचार पत्रमें प्रकाशित ' श्रवणबेलगोलाका इतिहास ' नामक लेखके आधारसे श्रीचामुण्डरायका समय शकसंवत ७७७ लिखा है। चामुण्डराय और भगवान नेमिचन्द्र सि० च० जब समकालीन हैं तब भगवान नेमिचंद्रका भी यही समय सिद्ध हो जाता है। तथा प्रेमीजीने भी दिगम्बरजैन ग्रंथकर्ता और उनके ग्रंथ इस पुस्तकमें भगवान नेमिचन्द्रका समय वि० सं० ७६४ लिखा है इसलिये इन तीनों प्रमाणोंकी प्रायः समानता होजानेसे बाहुबलि चरितके लेखकी ही सत्यता जान पडती है। इन तीनोंके द्वारा जो भगवान नेमिचन्द्रका समय निश्चित है वह बाहुबलि चरितकी छायाके ही आधार पर ही निश्चित किया गया होगा यह भी बात कम अनुभवमें आती है। जो हो, भगवान नेमिचन्द्र सि० च० कब हुए ? यह बात सर्वथा निश्चित रूपसे नहीं कही जा सकती अस्तु। नेमिचन्द्र सिद्धांतचक्रवर्तीने कई जगह वीरनंदी आचार्यका स्मरण किया है यथा—

" जस्स य पायपसाएणणंतसंसारजलहिमुत्तिण्णो। वीरिंदणंदिवच्छो णमामि तं अभयणंदिगुरुं ॥"

' णमिऊण अभयणंदिं सुदसागरपारगिंदणंदिगुरुं। वरवीरणंदिणाहं पयडीणं पच्चयं वोच्छं ॥"

" णमह गुणरयणभूसणसिद्धंतामियमहब्धिभवभावं। वरवीरणंदिचंदं णिम्मलगुणमिंदणंदिगुरुं ॥"

इन्हीं वीरनंदीका स्मरण वादिराजसूरिने भी किया है—

चन्द्रप्रभाभिसंबद्धा रसपुष्टा मनःप्रियं।
कुमुद्वतीव नो धत्ते भारती वीरनंदिनः ॥ पार्श्वनाथचरित्र प्रथमसर्ग ३०

वादिराज सूरिने पार्श्वनाथ काव्यकी पूर्ति शक संवत् ९४७ में की है यह उसीकी अंतिम प्रशस्तिके इस पद्यसे मालुम होता है—

शाकाब्दे नगवारिरंध्रगणने संवत्सरे क्रोधने, मासे कार्तिकनाम्नि बुद्धिमहिते शुद्धे तृतीयादिने ॥

सिंहे पाति जयादिके वसुमतीं जैनीकथेयं मया , निष्पत्तिं गमिता सती भवतु वः कल्याणनिष्पत्तये ॥

अर्थात् शक संवत् ९४७ कोधन संवत्सरकी कार्तिक शुक्ला तृतीयाको पार्श्वनाथ काव्य पूरा किया। इससे यद्यपि यह जान पड़ता है कि शक संवत् ९४७ से पहिले वीरनंदी स्वामीका अस्तित्व था। तथा वीरनंदि आचार्यने अभयनंदीको गुरु स्वीकार किया है और भगवान नेमिचंद्र सि० च० भी उनका गुरुरूपसे स्मरण करते हैं इसलिये वीरनंदी और भगवान नेमिचंद्र सि० च० दोनोंही समकालीन सिद्ध होते हैं परन्तु यह नहीं कहा जासकता कि शक संवत् ९४७ से पहिले पुराणतिलकके लेखानुसार शक सम्वत् ९१५ में भगवान नेमिचन्द्रका अस्तित्व था वा बाहुबलि चरितके अनुसार शक संवत् ६०० में था ? क्योंकि ये दोनोंही समय शक संवत् ९४७ से पहिलेके हैं।

गोम्मटसारकी गाथाओंका उल्लेख प्रमेयकमलमार्तंडमें भी मिलता है यथा—

विग्गहगदिमावण्णा केवलिणो समुहदो अजोगी य।
सिद्धाय अणाहारा सेसा आहारिणो जीवा ॥

श्रीप्रभाचंदाचार्यने प्रमेयकमलमार्तंडकी रचना भोजराजके समयमें की है क्योंकि उसके अन्तमें यह लेख है—

श्रीभोजदेवराज्ये श्रीमद्धारानिवासिना परापरपरमेष्ठिप्रणामार्जितामलपुण्यनिराकृतनिखिलमलकलंकेन श्रीमत्प्रभाचन्द्रपंडितेन निखिलप्रमाणप्रमेयस्वरूपोद्योतपरीक्षामुखपदमिदं विवृतमिति।

धारा नगरीके अधिपति भोजराजाका समय विक्रमकी ग्यारहवीं शदी निश्चित है इससे यही मालुम होता है कि भगवान नेमिचंद्रका समय ग्यारहमी शदीसे पहिलेका है परंतु वह क्या और क्यों है ? यह बात संदिग्ध ही है। इसलिये यहां तक लिखनेसे यह बात सिद्ध हो चुकी कि भगवान नेमिचंद्रका समय न शकसंवत् ९१५ ही माना जा सकता है और न शक संवत् ६०० ही माना जा सकता है। दोनोंकी पुष्टि अन्य अन्य प्रमाणोंसे भी होती है इसलिये भगवान नेमिचंद्रका समय निश्चित रूपसे बतलानेके लिये हम सर्वथा असमर्थ हैं। आश्चर्यकी बात है कि आजकल लोग दो दो पैसेकी पुस्तकोंका संशोधनमात्र करदेने पर भी उनकी अपने किये कार्यमें गणना कर संवत् मिती आदिके साथ दुनियांमें बड़ेभारी लेखक और विद्वान कहानेके लिये परिपूर्ण प्रयत्न करते हैं और भगवान नेमिचंद्र सिद्धांतचक्रवर्ती सरीखे प्रखर विद्वान जिनके कि बनाये ग्रन्थोंके नामका भी अर्थ नहीं समझा जासकता उन्होंने अपने समयतकका उल्लेख नहीं किया। मालुम होता है उन्हें अपनी कीर्तिकी कोई आवश्यकता न थी उन्हे यह ख्याल था कि हमारी कृतिसे ही हमारी प्रामाणिकता होगी। ठीक है, विद्वत्ता इसीका नाम है।

भगवान नेमिचन्द्र सिद्धांत चक्रवर्तीके बनाये हुए ग्रन्थ गोम्मटसार, त्रैलोक्यसार क्षपणासार लब्धिसार द्रव्यसंग्रह हैं। ये उनकी असाधारणता और सिद्धांतचक्रवर्तीपनेको बड़ी शानसे प्रगट कर रहे हैं। इन ग्रन्थोंमें प्रायः गणितके आधारसे बड़ी विद्वत्ताके साथ पदार्थोंकी सिद्धि की है

गणितकी इस अप्रतिम विद्वत्तासे, नहीं मालूम पड़ता भगवान नेमिचन्द्र सि० च० का श्रुतज्ञान कितना बलवान न होगा । इन पवित्रात्माकी गणिततामें लोकोत्तर निष्णातता थी यही न समझलेना चाहिये किंतु सर्वविषयके ये अप्रतिम उत्कृष्ट विद्वान थे ।

ऊपर जो हम यह लिख आये हैं कि एक दंत कथासे यह प्रसिद्ध है कि श्रीगोम्मटसारजीका उदय श्रीचामुंडरायके निमित्तसे हुआ है, वह दंत कथा इसप्रकार है— एकबार श्रीनेमिचंद्र सिद्धांतचक्रवर्ती धवलादि महासिद्धांत ग्रंथोंमेंसे किसी सिद्धांत ग्रंथका स्वध्याय कर रहे थे । उसीसमय गुरुका दर्शन करनेकेलिये श्रीचामुंडरायको आता देख श्रीनेमिचन्द्र सिद्धांतचक्रवर्तीने स्वाध्याय करना बन्द करदिया । जब चामुंडरायने यह बात देखी तो भगवान नेमिचन्द्रको नमस्कार कर पूछा—भगवन् ! आपने मेरे आते ही स्वाध्याय करना क्यों बन्द कर दिया ? उत्तरमें भगवान नेमिचन्द्र सि० च० ने कहा इन महासिद्धांत ग्रन्थोंके सुननेका श्रावकोंको अधिकार नहीं । श्रीचामुंडरायने फिरसे निवेदन किया । हम इन महासिद्धांत ग्रन्थोंका ज्ञान कैसे प्राप्त कर सकते हैं ? कृपया हमें भी ऐसा कोई उपाय बतला दीजिये कि हम भी इन महासिद्धांत ग्रन्थोंके महत्त्वका अनुभव करसकें । बस, इसीपर भगवान नेमिचन्द्र सिद्धांत चक्रवर्तीने समस्त सिद्धांतोंका सार ग्रहणकर इस परमोपयोगी श्रीगोम्मटसारजी ग्रन्थकी रचना की थी ।

इस ग्रन्थका दूसरा नाम पंचसंग्रह भी है क्योंकि इसमें महाकर्मप्राभृतकसिद्धांत संबंधी जीवस्थान क्षुद्रबंध बंधस्वामी वेदनाखंड वर्गणाखंड इन पांच विषयोंका वर्णन है । यद्यपि श्रीगोम्मटसार ग्रंथके कर्ता भगवान श्रीनेमिचंद्र सिद्धांतचक्रवर्ती ही हैं तथापि संस्कृतटीकामें दी गई उत्थानिकासे यह बात जानी जाती है कि कुछ गाथा माधवचंद्र त्रैविद्यदेवकी लिखी हुई भी इसमें संकलित हैं । तीन विद्याके अप्रतिम विद्वान होनेके कारण इनको त्रैविद्यदेवकी उपाधि भी ऐसा जानपड़ता है ।

## टीकायें ।

पहिली चामुंडराय कृत कर्णाटकवृत्ति १ दूसरी उसीके आधार पर श्रीमान् केशववर्णीकृत जीवतत्त्वप्रदीपिका २ तीसरी आचार्य अभयचंद्र सिद्धांतचक्रवर्तीकृत मंदप्रबोधिका चौथी स्वर्गीय पं० टोडरमल्लजी कृत सम्यग्ज्ञानचंद्रिका भाषा टीका इस प्रकार इस ग्रंथराज श्रीगोम्मटसार पर चार टीका हैं ऐसा पं० खूबचंद्रजी शास्त्रीने लिखा है परन्तु एक संस्कृत टीकाका समाचार हमें धर्मभूषण श्रीमान् ब्रह्मचारी शीतलप्रसादजीके पत्रसे मालूम हुआ जो किसी भट्टारककी बनाई हुई ( ठीक याद नहीं ) उन्होंने लिखी थी और वह जीवतत्त्वप्रदीपिका और मंदप्रबोधिका नामक दोनों संस्कृत टीकाओंसे भिन्न है ऐसा सूचित किया था । हमारे पासमें जो डेकिन कालेजकी प्रति थी उसमें २०० पृष्ठ किसी अन्य ही संस्कृत टीकाके थे जो उक्त दोनों संस्कृत टीकाओंसे विलक्षण टीका थी । श्रीमान् ब्रह्मचारीजीने जिस टीकाका उल्लेख किया था शायद यह वही टीका हो, यह भी निश्चित रूपसे नहीं कहा जा सकता । बस इनके सिवाय ग्रंथराज श्रीगोम्मटसारकी अन्य किसी टीकाका हमें पता नहीं ।

## केशववर्णी ।

जीवतत्त्वप्रदीपिकाके कर्ता प्रखर विद्वान केशववर्णी हैं । भांडारकरकी रिपोर्टके आधार पर पं० नाथूरामजी प्रेमीने "दिगंबरजैनग्रंथकर्ता और उनके ग्रंथ" नामक पुस्तकमें लिखा है कि जीवतत्त्वप्रदीपिका टीका वि० सं० १२२७ ज्येष्ठ सुदी ५ आदित्यवारको पूर्णकी है । परन्तु श्री गोम्मटसारकी प्रशस्तिमें इस बातका कुछ भी उल्लेख नहीं इसलिये केशववर्णीका समय वि० सं० १२२७ ही समझना चाहिये । गोम्मटसारकी प्रशस्तिमें केशववर्णीने कोई अपना खुलासा परिचय नहीं दिया इसलिये हम इनके समय आदिके विचार करनेमें असमर्थ हैं । प्रारंभमें ही—

नेमिचन्द्रं जिनं नत्वा सिद्धं श्रीज्ञानभूषणं ।
वृत्तिं गोम्मटसारस्य कुर्वे कर्णाटवृत्तितः ॥

इस पद्यमें केशववर्णीने श्रीज्ञानभूषणका उल्लेख किया है और प्रशस्तिमें उनका गुरुत्वेन स्मरण किया है मालूम नहीं ये श्रीज्ञानभूषण कब हुए हैं ? तत्त्वज्ञानतरंगिणी आदि ग्रंथोंके कर्ता वि० सं० १५७५ में जो ज्ञानभूषण भट्टारक हो गये हैं वे तो ये माने नहीं जा सकते क्योंकि केशववर्णीके समयमें और उनके समयमें शदियोंका अंतर है ।

## अभयचंद्र सिद्धांतचक्रवर्ती ।

मन्दप्रबोधिका टीकाके कर्ता श्री अभयचंद्र सिद्धांतचक्रवर्ती हैं ये कहां और कब हुए कुछ भी नहीं पता चलता ।

बा० नाथूरामजी प्रेमीने दिगं० उनके ग्रंथ इस पुस्तकमें लिखा है कि अभयचंद्र सिद्धांतचक्रवर्तीने गोम्मटसार कर्मकांडकी टीका ७००० श्लोकोंमें और जीवकांडकी ८००० श्लोकोंमें बनाई है । यह बात ठीक नहीं मालूम होती क्योंकि इनकी बनाई मंदप्रबोधिका टीकामें ३८३ वीं ज्ञान-मार्गणाकी गाथाकी टीकाके अंतमें लिखा हुआ है कि— "श्रीमदभयचन्द्रसैद्धांतचक्रवर्तिविहितव्याख्यानं विश्रांतमिति कर्णाटवृत्त्यनुरूपमयमनुवदति ' इसलिये अभयचन्द्र त्रैविद्य द्वारा यहीं तक टीका बनी हुई निश्चित होती है और आगे जो वह पूरी की है वह किसी नेमिचंद्र नामक ज्ञानभूषण भट्टारकके शिष्यने पूरी की है यह बात अभयचंद्रनामांकित टीकाके आधारपर प्रशस्तिकी टिप्पणीकी प्रशस्तिमें दी है । शायद नाथूरामजी प्रेमीने पूरी प्रति देखकर और उसकी प्रशस्ति न पढ़कर वैसा लिख दिया होगा ।

## पं० टोडरमल्लजी ।

हमें इनके जीवन चरित्रका पता नहीं अपनी प्रशस्तिमें इन्होंने सिर्फ यह लिखा है कि मैं जयपुरका रहनेवाला हूं राजमल्ल साधर्मी जैनकी कृपासे भाषाटीकाकी रचना की गई है और वह संवत १८१८ में पूर्ण हुई है । इसलिये इनके विषयमें विशेष उल्लेख करनेकेलिये हम असम हैं । इनकी फोटोका ब्लाक और जीवन चरित्रकी सामग्री प्राप्त हो सकती है इसलिये जिस समय वह सामान प्राप्त हो जायगा मय फोटोके जीवन चरित्र पाठकोंकी सेवामें भेजदेंगे ।

सम्पादक ।

# श्रीगोम्मटसारके जीवकांडीय अधिकारोंकी सूची।



## शुद्धि-अशुद्धिपत्र।

### जीवकांड।

| अशुद्धि | शुद्धि | पत्र | पंक्ति |
|---|---|---|---|
| ६४२ | ३४२ | ३४२ | ३ |
| ८४३ | ३४३ | ३४३ | ३ |
| वेणुव | वेणुव | ६१३ | ६ |
| देसावहिस्स | देसवहिस्स | ८०२ | ४ |
| पृथ्वी पर्यंत देखे हैं बहुरि | पृथ्वी पर्यंत देखे हैं, सनत्कुमार माहेंद्रवाले दूसरी पृथ्वीपर्यंत देखै हैं | ८५२ | ७ |
| धम्माधमादीणं | धम्माधम्मादीणं | १०१५ | १ |
| १-२-३-४ | २३७, २३८, २३९, २४० | २३७ से २४०तक | ३ |

# अर्थ संदृष्टि अधिकारकी विषय सूची।

## जीवकांड।



## जीवकांडीय अर्थ संदृष्टि अधिकारके फुटकर यंत्रोंकी सूची।

# गोम्मटसारकी विषयसूची ।

# ग्रंथविषयसूची ।

## जीवकांड ।

इति जीवसमासप्ररूपणा।

अथ पर्याप्तिप्ररूपणा।

इति ज्ञानमार्गणा।

## अथ संयममार्गणा।

इति लेश्याप्ररूपणा ।

अथ भव्य मार्गणा ।



इति भव्य मार्गणा ।

अथ सम्यक्त्व मार्गणा ।

## अथ संज्ञिमार्गणा ।



इति संज्ञीमार्गणा ।

## अथ आहारमार्गणा ।



इति आहारमार्गणा ।

## अथ उपयोगाधिकार ।



इति उपयोगाधिकार ।

## अथ वीस प्ररूपणाओंका उत्तर अर्थ ।

**इति जीवकांडाविषयसूची**

समाप्त ।

# कर्मकांड प्रकरण।

इति स्थितिबंध प्रकरण।

## अथ अनुभागबंधप्रकरण।

## अथ सत्ताप्रकरण।



इति बंधोदयसत्त्व निरूपण।

## अथ सत्त्वस्थान भंगाधिकार।

इति सत्त्वस्थानभंगप्ररूपण ।

## अथ त्रिचूलिका अधिकार ।

५

इति त्रिचूलिकाधिकार ।

अथ आस्रवाधिकार ।



इति आस्रवाधिकार ।

अथ भावचूलिकाधिकार ।

इति कर्मकांड।



कर्मकांडके अधिकारोंकी सूची।



इति कर्मकांड।

# शुद्ध्यशुद्धि पत्र।

## कर्मकांड।

| अशुद्धि | शुद्धि | पत्र संख्या | पंक्ति संख्या |
|---|---|---|---|
| णामं ठवाणा दविंय | णामं ठवणा दवियं | ५२ ( कर्म ) | १३ |
| णोआगभावो पुण | णोआगमभावो पुण | ७२ | ३ |
| ७४-७६-७२-७५ | ७०-७१-७२ ७३ | ७० से | |
| ७३-७४-७५-७६ | ७४-७५-७६-७७ | ७७ तक | ३ |
| तत्थासत्य पदि हु | तत्थासतथा | ६९३ | १ |
| पुनरुक्त | अपुनरुक्त | ७५७ | १० |
| १०५ से १३० | ९०५-से९३० | ९०५ | ३ |
| इट्ठपदे रुऊणे | इट्ठपदे रूऊणे | १०३७ | १ |
| २००० से २१०० | | ११०० से १२०० | २००० |

इति शुद्ध्यशुद्धि सूची।

# अर्थसंदृष्टि अधिकारकी

## विषय सूची।

### ( कर्मकांड )



इति।

## कर्मकांडके अर्थसंदृष्टि अधिकारके

### फुटकर यंत्रोंकी सूची।

गोम्मटसारके जीवकांडीय गाथा सूत्रोंकी

# अकारादि क्रमसे सूची।

## आ

| | | |
|---|---|---|
| वास पुधत्ते खइया | ११०३ | १४ |
| वाहिर पाणेहि जहा | ३४१ | ५ |
| विउलमदी वि य छद्धा | ८५९ | ११ |
| विकहा तहा कसाया | ६४ | १ |
| विग्गहगदिमावण्णा | ११११ | ८ |
| वितिचपुराणजहण्णं | २२१ | ९ |
| वितिपचपुण्णपमाणं | ४११ | १२ |
| वितिचपमाणमसंखे | ४०८ | १४ |
| विदियुवसमसम्मत्तं | ११३२ | ८ |
| विदियुवसमसम्मत्तं | १३२५ | ९ |
| विवरीयमोहिणाणं | ६५७ | १ |
| विविहगुणइड्ढिजुत्तं | ४९५ | ७ |
| विसजतकूड पंजर | ६५४ | १ |
| विसयाणं विसईणं | ६६२ | १८ |
| विहिविहि चदुहिं पंचहि | ४४३ | १ |
| विंदावलिलोगाणम | ४६१ | १ |
| वीरमुहकमलणिग्गय | ११६३ | २० |
| वीरियजुदमदि खउवस | ३४४ | १ |
| वीसं वीसं पाहुड | ७३९ | १३ |
| वेगुव्वं पज्जत्ते | ११२४ | ३ |
| वेगुव्विय वरसंचं | ५४६ | ८ |
| वेगुव्वियउत्तत्थं | ४९७ | १४ |
| वेगुव्विय आहारय | ५०५ | १ |
| वेंजण अत्थ अवग्गह | ६६० | ३ |
| वेणुवमूलो रुभय | ६१३ | ६ |
| वेदस्सुदीरणाए | ५९३ | १६ |
| वेदादाहारोत्ति य | ११६० | १ |
| वेयणकसायवेगु | ११११ | १७ |
| वेसदछप्पणंगुल | ६३७ | १४ |

**(स)**

| | | |
|---|---|---|
| सक्कीसाणा पढमं | ८५२ | १ |
| सक्को जंबूदीवं | ४८३ | ७ |
| सगजुगुलम्हि तससस य | १६४ | ५ |
| सग सग अवहारेहिं | १०९२ | ९ |
| सगमाणेहिं विभत्ते | ७५ | १५ |
| सग सग असंखभागे | ४५६ | १ |
| सग सग खेत्तपदेसस | ८५४ | ६ |
| सट्ठाणसमुग्घादे | ९३९ | ६ |
| सण्णाणतिगं अविरद | ११२७ | ८ |
| सण्णाणिरासि पंच य | ८७४ | १८ |
| सण्णिस्स बारसोदे | ३९८ | ५ |
| सण्णी ओघे मिच्छे | ११५७ | १७ |
| सण्णी सण्णिप्पहुदि | ११३९ | ४ |
| सत्तण्हं पुढवीणं | ११५२ | १ |
| सत्तण्हं उवसमदो | ५५ | १ |
| सत्तमखिदिम्मि कोसं | ८४८ | १६ |

इति जीवकांडप्रकरणस्याकारादिक्रमाणिकासूची ।



गोम्मटसारके कर्मकांडीय गाथासूत्रोंकी

# अकारादिक्रमसे सूची ।

(अ)

## (ओ)

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| तिरिय दु जाइचउक्कं | ५९७ | ४ | तेण णभिगितीसुदए | ९३७ | १४ |
| तिरियाउग देवाउग | ५२२ | ३ | तेण तिये तिदुबंधो | ८७१ | १६ |
| तिरिये ओघे सुरणर | ४१८ | १२ | तेण दुणउदे णउदे | ९४७ | १० |
| तिरिये ओघे तित्था | ९२ | १८ | तें णवदि सत्तसत्तं | ९३८ | ४ |
| तिरियण तित्थसत्तं | ४६७ | २ | तेणव सगसदरिजुदा | ६११ | ११ |
| तिरियेदारुव्वेलण | ५७९ | १ | तेणुवरिमपंचुदये | ९३६ | १२ |
| तिरियेयारं तीसे | ५८१ | १० | तेणेव तेरतिये | ८६६ | १६ |
| तिरियेव णरे णवरि हु | ६५ | १३ | ते चोद्दसपरिहीणा | ५५६ | १७ |
| तिव्वकसाओ बहु० | ६८१ | १२ | तेजदुगं वण्णचऊ | ५६६ | १८ |
| तिविहो दु ठाणबन्धो | ७६४ | १० | तेजदुहारदुसमचउ | ८४ | १४ |
| तीसण्हमणुक्कस्सो | २५५ | १ | तेजाकम्मेहिं तिये | २१ | १७ |
| तिसु एक्केक्कं उदओ | ८५१ | ३ | तेरडचऊदेसे | ८४६ | १४ |
| तिसु तेरं दसमिस्से | ६५० | १४ | तेरणवे पुव्वंसे | ८८५ | १६ |
| तीसुदयं विगितीसे | ९४७ | १८ | तेरदु पुव्वं वंसा | ८५३ | ३ |
| तीसं अट्ठवि बंधो | ६१२ | ३ | तेरसवारेवारं | ६७० | ५ |
| तीसं बारस उदयु | ४०७ | ११ | तेरससयाणि सत्तर | ६५९ | ६ |
| तीसं कोडाकोडी | १२८ | १५ | तेरिच्छा हु सरित्था | १०५५ | ८ |
| तेउ तिगूणतिरिक्खे | ४१४ | १६ | तेवट्ठि च सयाइं | २००६ | ५ |
| तेउ दुगं तेरिच्छे | ६९९ | १ | तेवण्णणवसयाहिय | ६५७ | १३ |
| तेउतिये सगुणोघं | ४७२ | ९ | तेवण्णतिसदसहियं | ६६० | ६ |
| तेउदुगे मणुवदुगं | ८२० | ११ | तेवत्तरिं सयाइं | १०५८ | ७ |
| तेणउदि छक्कसत्तं | ९३९ | ३ | तेत्तीसद्धाणादो | ७७० | १ |
| तेणउदीए बंधो | ९२५ | ५ | तेवीस बंधगे इगि | ९३६ | ५ |

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| पयखरकसायभयदुग | ५६४ | १४ | पुढवीयादिसु पंचसु | ८८४ | १ |
| पण्णारसमुखतीसं | १०७ | ६ | पुणरवि देसोत्तिगुणो | १०१५ | ७ |
| पण्णास वार छक्कदि | ५२० | ७ | पुण्णतस जोगठाणं | ३४५ | ११ |
| पणणासोलहारस | १०५६ | १२ | पुण्णिदरं विगिविगले | १०१ | १८ |
| पणखेकारं छक्कदि | ५६० | १ | पुण्णो रारसजोगे | ५०६ | ४ |
| पत्तेयपदा मिच्छे | १०३१ | ३ | पुण्णेण समं सव्वे | ६८५ | १ |
| पत्तेयाणं उवरिं | १०३२ | ४ | पुरिसोदयेण चडिदे | ६७१ | १५ |
| परघादजुगं तेज दु | २०६ | १ | पुरिसोदयेण चडिदे | ६४० | ११ |
| परघादमंगपुणणो | ७९३ | १३ | पुरिसं चदुसंज्जलणं | ८५ | १४ |
| परसमयाणं वयणं | १०७३ | १६ | पुव्वाणं कोडितिया | १९१ | १४ |
| परिणामजोगठाणा | २६८ | १२ | पुव्वाणं कोडितिया | २००२ | ७ |
| परिणामो दुट्ठाणो | १००३ | ३ | पुव्विल्लेसुवि मिलिदे | ६३५ | ६ |
| परिहारे बंधतियं | ८२९ | १ | पुव्वे पंचणियट्टी | १०१७ | ६ |
| पल्लासंखेज्जदिमा | २७९ | ४ | पुव्वं पणा चउवीसं | ८९७ | ३ |
| पल्लासंखेज्जदिमा | २०७४ | १५ | पुंबंधद्धा अंतो | २४८ | १ |
| पल्लासंखेज्जदिमं | ८२१ | १ | पुंसंढूणित्थिजुदा | ४२१ | १६ |
| पयडिट्ठिदिअणुभाग | ७३ | १५ | पंचक्खतसे सव्वं | ७०३ | १४ |
| पयडीए तणुकसाओ | ९८६ | १ | पंच णव दोण्णि अट्ठा | १५ | ८ |
| पयडी सीलसहावो | २ | १७ | पंच णव दोण्णि छव्वी | ४० | १३ |
| पयलापयलुदयेण य | १६ | १३ | पंच णव दोण्णि० | ४२ | ६ |
| पयलुदयेण य जीवो | १७ | ३ | पंच णव दोण्णि अट्ठा | ४१ | ५ |
| पाणवधादीसु रदो | ९८५ | १ | पंचण्हं णिद्दाणं | ६४ | १ |
| पिंडपदा पंचेव य | १०२१ | १२ | पंचविधचदुविधेसु य | ६७७ | १५ |
| पुढवी आऊ तेऊ | ६९३ | १४ | पंचसहस्सा बेसय | ६६१ | ७ |

## (स)

इति कर्मकाण्डीयगाथासूची ।



# अथ अर्थसंदृष्टि अधिकार ।

शुद्धात्मानमनेकांतं साधुमुत्तममंगलं । बंदे संदृष्टिसिद्ध्यर्थं संदृष्ट्यर्थप्रकाशकं ॥ १ ॥ (त्र्यर्थकमिदं)
पंचसंग्रहसद्वृत्तं त्रिलोकीसारदीपकं । माधवादिस्तुतं स्तौमि नेमिचंद्रगुणोज्ज्वलं ॥ २ ॥ (पंचार्थकमिदं)

ऐसें मंगल करि अर्थ संदृष्टिनिका स्वरूप कहिए है–तहां विवक्षित द्रव्य क्षेत्र काल भावनिका जो प्रमाणादिक सो अर्थ है। अर्थकी जु संदृष्टि कहिए सहनानी सो अर्थ संदृष्टि जाननी। जातैं गोम्मटसारादि ग्रंथनिविषै संदृष्टिनिकरि जो अर्थ प्रकट किया है सो संदृष्टिनिका स्वरूप जाने विना जाननेमें न आवै तातैं मेरी मति अनुसारि किंचिन्मात्र अर्थ संदृष्टिनिका स्वरूप कहौं हौं तहां जो किछू चूक होइ सो मेरि मंद बुद्धिकी भूलि जानि बुद्धिवंत कृपा करि शुद्ध करियो। जातैं जैसें प्रकट रूप अनुक्रम लिये संदृष्टिनिका स्वरूप मंदबुद्धि करि भी जाननेमें आवै तैसें गोम्मटसारादि प्रवर्त्तमान ग्रंथनिविषै लिख्या नाहीं, वा तिनके वतावनेवालेका निमित्त हुआ नाहीं, तिनि ग्रंथनितैं विधि मिलाय जहां जस्यो जैसें मेरि मति विषै संभवता स्वरूप जान्या तैसें ठीक करि इहां वर्णन करिए है। अर मेरि मति हीन है तातैं चूक होइगी ताके शुद्ध करनेके अर्थि विशेष विनती करौंहौं तहां कहीं पदार्थनिके नाम करि संख्याकी सहनानी हो है जहां जिस पदार्थका नाम लिख्या होइ तहां तिस पदार्थकी जितनी संख्या होइ तितनी तहां संख्या जाननी। जैसै विधु शब्द करि एक जानना

जातैं दृश्यमान चंद्रमा एक है। बहुरि निधि शब्द करि नव जानना जातैं निधिका प्रमाण नव है । ऐसैं ही अन्य जानने । बहुरि कहीं अक्षरनिकौं अंकनिकी सहनानी करि संख्या कहिए है । ताका सूत्र—

कटपयपुरस्थवर्णैर्नवनवपंचाष्टकल्पितैः क्रमशः । स्वरञनशून्यं संख्यामात्रोपरिमाक्षरं त्याज्यं ॥

अर्थ— ककारादि नव, टकारादि नव, पकारादि पांच, यकारादि आठ, इन अक्षरनिके क्रमतैं एक आदि अंकनिकी सहनानी है । जैसैं ककार करि एकका अंक, खकार करि दोयका अंक इत्यादि अक्षरनि करि अंक जानने ।

| क | ख | ग | घ | ङ | च | छ | ज | झ | ट | ठ | ड | ढ | ण | त | थ | द | ध | प | फ | ब | भ | म | य | र | ल | व | श | ष | स | ह |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | ८ | ९ | १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | ८ | ९ | १ | २ | ३ | ४ | ५ | १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | ८ |

बहुरि अकारादि स्वर वा ञकार वा नकार करि बिंदी जाननी । वा अक्षरकी मात्रा वा कोई ऊपर अक्षर होइ ताका प्रयोजन किछू ग्रहण न करना । सो व्यवहार पल्यकी वा पर्याप्त मनुष्यनिकी वा श्रुतज्ञान विषै पदनिकी इत्यादि संख्या इस सूत्रानुसार टीका विषै कही है सो तहां जाननी ।

बहुरि प्रभृतिकी सहनानी ऐसी = है सो आदिके अंक वा अक्षर लिखि तीहिं प्रभृति कहिये आदि दे करि अन्य अंक वा अक्षरनिके ग्रहणके निमित्त तिनके आगे = ऐसी सहनानी हो है । जैसे पैंसठि हजार पांचसै छत्तीसकौं पणट्ठी कहिये तहां आदिके अंक छका पांचा लिखि आगे = ऐसी सहनानी कीये पणट्ठी की सहनानी ऐसी ६५ = हो है । ऐसैं ही वादालकी सहनानी ४२ = ऐसी इहां चौका दूवा आदि अंक जानि लेने । बहुरि एकट्ठीकी सहनानी १८ = ऐसी । इहां एक आठ आदि अंक जानने । बहुरि अक्षरनिकरि जैसे जघन्यकी सहनानी ऐसी ज =, इहां जकार आदि अक्षर जानने ऐसैं ही अन्य जाननी । बहुरि जहां आदि अर अंतके भेद तो लिखिये अर मध्यके भेद बहुत जानि न लिखिये तहां आदि अंतके भेदनिके बीचि केती इक बिंदी लिखिये तिनि बिंदीनिकरि मध्यके भेद ग्रहण करने । जैसे अंकसंदृष्टि करि कर्म स्थिति रचना विषैं आदिका नि-

षेक पांचसै वाराका, अंतका निषेक नवका लिखि वीच विंदी लिखी होंइ तहां तिनि विंदीनिकरि मध्यके सर्व नि-षेक जानि लेने ९

०

०

०

५१२

बहुरि कहीं नामका आदि अक्षर है सो सर्व नामकी सहनानी जाननी। जैसे लक्षकी 'ल' अैसी कोटिकी 'को' अैसी, जघन्यकी 'ज' अैसी इत्यादि। बहुरि जहां दोय आदि नाम ग्रहण करने होंइ तहां दोय आदि नामनिके आदि अक्षर जानने। जैसें लक्ष कोटिकी सहनानी 'ल, को' जघन्य ज्ञानकी अैसी 'ज, ज्ञा' बहुरि कहीं एक ही नाम दोइ बार आदि कहना तहां नामका आदि अक्षरके आगे दोय आदि अंक लिखने। जैसे कोटा-कोटी की सहनानी 'को२' अैसी है। इत्यादि। बहुरि जहां दोय विशेषण ग्रहण करने होंइ तहां दोय सहनानी होइ। जैसें द्वितीय मूलकी सहनानी अैसी 'मू२' इत्यादि। बहुरि जहां तीनि विशेषण ग्रहण करने होंइ तहां तीनिकी सहनानी होइ। जैसें अंतःकोटाकोटीकी सहनानी अैसी 'अंको २' इत्यादि यथासंभव जानना। बहुरि कहीं विंदीकी सहनानी उपरि विंदी देना जानना। जैसें पैंसठि हजारकी सहनानी अैसी '६५ ३ं' इहां तीनके अंक उपरि विंदी देनेतैं पैंसठि आगै तीन विंदी जाननी। अैसें अन्य भी अनेक प्रकार सहनानी यथासंभव जाननी।

बहुरि अलौकिक गणित विषैं कहे जु संख्यामान अर उपमा मान तिनिकी संदृष्टि कहिए है— तहां सा-मान्यपनै संख्यातकी सहनानी अैसी १ असंख्यातकी अैसी a बहुरि अनंतकी 'ख' अैसी है। बहुरि विशेषपनै जघन्य संख्यातकी सहनानी अपने प्रमाणरूप दोयका अंक २ है। बहुरि मध्य संख्यातकी सहनानी अनेक प्रकार

हैं जातैं मध्यके भेद बहुत हैं। बहुरि उत्कृष्ट संख्यातकी सहनानी पंद्रह का अंक '१५' है जातैं जघन्य परीतासंख्याततैं एक घाटि याका प्रमाण है। बहुरि जघन्य परीतासंख्यातकी सहनानी सोलह का अंक है १६। बहुरि मध्य परीतासंख्यातकी सहनानी बहुत प्रकार है बहुरि उत्कृष्ट परीतासंख्यात की सहनानी १ –⌒ ऐसी है। जातैं
२
जघन्य युक्तासंख्याततैं याका प्रमाण एक घाटि है सो एक घाटिकी उपरि सहनानी १ –⌒ ऐसी जाननी। बहुरि जघन्य युक्तासंख्यातकी सहनानी दोयका अंक २ है। सोई आवलीकी सहनानी दोयका अंक २ है जातैं आवली के समय जघन्य युक्तासंख्यात प्रमाण हैं। बहुरि मध्यम युक्तासंख्यात की सहनानी अनेक प्रकार है। बहुरि उत्कृष्ट युक्तासंख्यात की सहनानी ऐसी १ –⌒ जातैं जघन्य असंख्यातासंख्याततैं एक घाटि याका प्रमाण है
४

बहुरि जघन्य असंख्यातासंख्यातकी सहनानी च्यारिका अंक ४ है। सोई प्रतरावलीकी सहनानी च्यारिका अंक ४ है जातैं जघन्य युक्तासंख्यातका वर्गमात्र दोऊनिका प्रमाण है। बहुरि मध्य असंख्यातासंख्यातके भेदनिविषै घनावली की सहनानी आठका अंक ८ है जातैं आवलीका घन प्रमाण घनावली है। अन्य भेदनिकी अनेक प्रकार है। बहुरि उत्कृष्ट असंख्यातासंख्यातकी सहनानी ऐसी १ –⌒ है। अथवा २५५ ऐसी है, जातैं जघन्यपरी-
२५६
तानंततैं याका एक घाटि प्रमाण है बहुरि जघन्य परीतानंतकी सहनानी दोयसै छप्पन का अंक २५६ है।

१ –⌒
बहुरि मध्य परीतानंतकी बहुत प्रकार है बहुरि उत्कृष्ट परीतानंतकी ऐसी ज जु अ है। जातैं जघन्य युक्तानंततैं एक घाटि याका प्रमाण है। बहुरि जघन्य युक्तानंतकी सहनानी ज जु अ ऐसी है। इहां जघन्य अर प्राकृतविषै जुत अर अनंत इन तीनों विशेषणनिके आदि अक्षरनिकरि संदृष्टि जाननी। बहुरि मध्य युक्तानंतकी बहुत

